*Saraswati Oriental Series No. 1*

कलिकालसवज्ञ श्रीहेमचन्द्राचार्य नवम जन्म शताब्दी संवत्सरे पुनर्मुद्रणं नीता

कलिकालसर्वज्ञ श्रीहेमचन्द्राचार्य विरचिता

# प्रमाण मीमांसा



શ્રી હેમચંદ્રાચાર્ય

सरस्वती पुस्तक भंडार, अहमदाबाद १.

# कलिकालसर्वज्ञ श्रीहेमचन्द्राचार्यविरचिता

स्वोपज्ञवृत्ति–सहिता

# प्रमाण मीमांसा

[ पण्डितसुखलालनिर्मितभाषाटिप्पणादिसहिता ]


: सम्पादक :

पण्डित सुखलालजी संघवी

पण्डित महेन्द्रकुमार न्यायशास्त्री

पण्डित दलसुख मालवणिया न्यायतीर्थ



: प्रकाशनकर्ता :

## सरस्वती पुस्तक भंडार

११२, हाथीखाना, रतनपोल

अहमदाबाद 380 001

विक्रमाब्द २०४५ ] पुनर्मुद्रण, ५०० प्रति । [ १९८९

# PRAMĀṆA MĪMĀṀSĀ

OF

## KALIKĀLA SARVAJÑA ŚRĪ HEMACANDRĀCĀRYA

WITH

BHĀṢĀ ṬIPPAṆA OF PAṆDITA SUKHALĀLJĪ SAṄGHAVĪ


EDITED BY

**Pandita SUKHALĀLJĪ SAṄGHAVĪ**

HEAD OF THE DEPARTMENT OF JAINA ŚĀSTRA,
BENARES HINDU UNIVERSITY,
LATE PROFESSOR OF INDIAN PHILOSOPHY,
GUJARĀT PURĀTATTVA MANDIR, AHMEDABAD.

AND

**Pandit MAHENDRA KUMAR ŚASTRĪ**

NYĀYA TĪRTHA,
NYĀYĀDHYĀPAKA, SYĀDVĀDA JAINA VIDYĀLAYA
BENARES.

**Pandit DALSUKH MĀLVAṆIĀ NYĀYA TĪRTHA**

JAINĀGAMA TEACHER
BENARES HINDU UNIVERSITY,
BENARES.



**SARASWATI PUSTAK BHANDAR**

112, Hathikhana, Ratanpole, AHMEDABAD

V.Y. 2045] *Second edition, Five Hundred Copies* [1989 A.D.

## ॥ श्री जिनविजयप्रशस्तिः ॥

स्वस्ति श्रीमेदपाटाख्यो देशो भारतविश्रुतः । रूपाहेलीति सन्नाम्नी पुरिका तत्र सुस्थिता ॥
सदाचार-विचाराभ्यां प्राचीननृपतेः समः । श्रीमच्चतुरसिंहोऽत्र राठोडान्वयभूमिपः ॥
तत्र श्रीवृद्धिसिंहोऽभूत् राजपुत्रः प्रसिद्धिमान् । क्षात्रधर्मधनो यश्च परमारकुलाग्रणीः ॥
मुञ्ज-भोजमुखा भूपा जाता यस्मिन्महाकुले । किं वर्ण्यते कुलीनत्वं तत्कुलाजातजन्मनः ॥
पत्नी राजकुमारीति तस्याभूद् गुणसंहिता । चातुर्य-रूप-लावण्य - सुवाक्सौजन्यभूषिता ॥
क्षत्रियाणीप्रभापूर्णां शौर्यदीप्तमुखाकृतिम् । यां दृष्ट्वैव जनो मेने राजन्यकुलजा त्वियम् ॥
सूनुः किसनसिंहाख्यो जातस्तयोरतिप्रियः । रणमल्ल इति ह्यन्यद् यन्नाम जननीकृतम् ॥
श्रीदेवीहंसनामात्र राजपूज्यो यतीश्वरः । ज्योतिर्भैषज्यविद्यानां पारगामी जनप्रियः ॥
अष्टोत्तरशताब्दानामायुर्यस्य महामतेः । स चासीद् वृद्धिसिंहस्य प्रीति-श्रद्धास्पदं परम् ॥
तेनाथाप्रतिमप्रेम्णा स तत्सूनुः स्वसन्निधौ । रक्षितः, शिक्षितः सम्यक्, कृतो जैनमतानुगः ॥
दौर्भाग्यात्तच्छिशोर्बाल्ये गुरु-तातौ दिवंगतौ । विमूढेन ततस्तेन त्यक्तं सर्वं गृहादिकम् ॥

तथा च—

परिभ्रम्याथ देशेषु संसेव्य च बहून् नरान् । दीक्षितो मुण्डितो भूत्वा कृत्वाऽऽचारान् सुदुष्करान् ॥
ज्ञातान्यनेकशास्त्राणि नानाधर्ममतानि च । मध्यस्थवृत्तिना तेन तत्त्वातत्त्वगवेषिणा ॥
अधीता विविधा भाषा भारतीया युरोपजाः । अनेका लिपयोऽप्येवं प्रत्ननूतनकालिकाः ॥
येन प्रकाशिता नैका ग्रन्था विद्वत्प्रशंसिताः । लिखिता बहवो लेखा ऐतिह्यतथ्यगुम्फिताः ॥
यो बहुभिः सुविद्वद्भिस्तन्मण्डलैश्च सत्कृतः । जातः स्वान्यसमाजेषु माननीयो मनीषिणाम् ॥
यस्य तां विश्रुतिं ज्ञात्वा श्रीमद्गान्धीमहात्मना । आहूतः सादरं पुण्यपत्तनात्स्वयमन्यदा ॥
पुरे चाहम्मदाबादे राष्ट्रीयशिक्षणालयः । विद्यापीठ इतिख्यातः प्रतिष्ठितो यदाऽभवत् ॥
आचार्यत्वेन तत्रोच्चैर्नियुक्तो यो महात्मना । विद्वज्जनकृतश्लाघे पुरातत्त्वाख्यमन्दिरे ॥
वर्षाणामष्टकं यावत् सम्भूष्य तत्पदं ततः । गत्वा जर्मनराष्ट्रे यस्तत्संस्कृतिमधीतवान् ॥
तत आगत्य संलग्नो राष्ट्रकार्ये च सक्रियम् । कारावासोऽपि सम्प्राप्तो येन स्वराज्यपर्वणि ॥
क्रमात्तस्माद् विनिर्मुक्तः प्राप्तः शान्तिनिकेतने । विश्ववन्द्यकवीन्द्रश्रीरवीन्द्रनाथभूषिते ॥
सिंघीपदयुतं जैनज्ञानपीठं यदाश्रितम् । स्थापितं तत्र सिंघीश्रीडालचन्दस्य सूनुना ॥
श्रीबहादुरसिंहेन दानवीरेण धीमता । स्मृत्यर्थं निजतातस्य जैनज्ञानप्रसारकम् ॥
प्रतिष्ठितश्च यस्तस्य पदेऽधिष्ठातृसञ्ज्ञके । अध्यापयन् वरान् शिष्यान् शोधयन् जैनवाङ्मयम् ॥
तस्यैव प्रेरणां प्राप्य श्रीसिंघीकुलकेतुना । स्वपितृश्रेयसे चैषा ग्रन्थमाला प्रकाश्यते ॥
विद्वज्जनकृताह्लादा सच्चिदानन्ददा सदा । चिरं नन्दत्वियं लोके जिनविजयभारती ॥

---



ફોટો શ્રી જગન મહેતાના સૌજન્યથી

# अर्घ्य

पुरातत्त्व के आचार्य और
जैन साहित्य के आजीवन अभ्यासी,
संशोधक और सम्पादक, आचार्य

## श्री जिनविजयजी मुनि को

उनकी जन्म शताब्दी के निमित्त
सादर समर्पित

# परम श्रद्धेय मुनि श्री जिनविजयजी

## ( संक्षिप्त जीवन–गाथा )

—डो. के. आर. चन्द्र

भारतीय विद्या के विभिन्न विषयों का दोहन कर अनेक साहित्य–कृतियों के सर्जन द्वारा अपनी अद्वितीय बहुमुखी प्रतिभा का दर्शन कराने के कारण कलिकाल–सर्वज्ञ के रूप में सुप्रसिद्ध जैनाचार्य श्री हेमचन्द्राचार्य की नौवीं जन्मशताब्दी समारोह के उपलक्ष्य में उनके उच्च कोटि के एक दार्शनिक ग्रन्थ 'प्रमाणमीमांसा' का पुनर्मुद्रण करते हुए किसे हर्ष का अनुभव नही होगा ?

इस ग्रन्थ का आधुनिक शैली में सर्वप्रथम सम्पादन सुप्रसिद्ध पुरातत्त्वाचार्य मुनि श्री जिनविजयजी के द्वारा हो कर विश्वप्रसिद्ध 'सिंघी जैन ग्रन्थमाला' से प्रकाशन किया गया। उस पुण्यश्लोक आत्मा, राजपूताने के एक सपूत शौर्यवान राजपूत, भारत के प्रामाणिकताप्रिय बहुमुखी विद्वान के अनुरूप एक ब्राह्मण के रूप में और अहिंसा, अपरिग्रह और अनेकान्त दृष्टि को अपना कर सांप्रदायिकता के व्यामोह से दूर रहने वाले एक आदर्श जैन की भाँति कर्मठ एवं करूणाशील व्यक्ति की जीवन–यात्रा भी अद्वितीय ही रही है। अतः उनके जीवन की संक्षिप्त गाथा जो स्वयं प्रेरणामय रही है उसे प्रस्तुत करके कोई भी अपने आप को कृतार्थ एवं धन्य मानेगा।

१८५७ के गदर में सहयाग करने के कारण अंग्रेजों के हाथ अपनी जागीर और सम्पत्ति खोकर अजमेर–मेरवाड़ा से भाग कर मेवाड़ की स्वतन्त्रता प्रिय वीरभूमि के रूपाहेली गाँव में आ बसे क्षत्रिय परमार कुल में बिरधीसिंह और सिरोही राज्य की जागीरदार पुत्री राजकुंवर के पुत्र के रूप में किशन सिंह (जन्म का नाम) का जन्म २७ जनवरी १८८८ को हुआ था। समृद्धि और सम्पन्नता के अभाव में किशोरावस्था से ही विद्या के प्रति इतनी तीव्र पिपासा कि वह घर की परवाह किये बिना एक फ़कीर की तरह जैन यतियों, मुंडित शैव साधुओं, स्थानकवासी और श्वेताम्बर मूर्तिपूजक साधु समुदायों के साथ एक जगह से दूसरी जगह भटकता रहा। जहाँ पर भी अध्ययन की थोड़ी सी सुविधा देखी वहीं पर दीक्षित हो गया। यदि कोई कमी देखी तो वहाँ से भाग निकला।

धार में एक पंडित से संस्कृत के विषय में अपने अल्प ज्ञान की प्रतीति हुई तब वे स्थानकवासी वेष छोड़कर भाग निकले और पद–यात्रा में अनेक कष्टों को सहन करते हुए अहमदाबाद पहुँचे। फूटपाथ पर सोने के कारण उन्हें चोर समझकर एक बार पुलिस ने पकड़ लिया। पेट भरने के लिए होटल में कप–रकाबी धोने का काम भी किया और विद्या–अभ्यास के लिए जैन उपाश्रयों के चक्कर लगाने लगे। इसी धुन में पालनपुर जाकर निराश होकर पालि पहुँचे और वहाँ पर मुनि सुन्दरविजयजी द्वारा अध्ययन की सुविधा की गयी और बाद में दीक्षित होकर जिनविजय का नाम धारण कर जैन श्वेताम्बर मुनि–वेश धारण किया।

ब्यावर में विजयवल्लभसूरि से परिचय हुआ, उनके साथ बड़ौदा आकर अपने अध्ययन को विस्तृत किया और इतिहास शोध सम्बन्धी परिपक्वता प्राप्त की। आगम प्रभाकर मुनि श्री पुण्यविजयजी के सम्पर्क में आने पर कान्तिविजय जैन ग्रन्थमाला का प्रारम्भ करके अनेक जैन ग्रन्थों का प्रकाशन किया। अब यह सितारा विद्वानों में चमकने लगा और हिन्दी जगत में अभिनन्दनीय स्थान प्राप्त करने लगा। गायकवाड़ ओरियन्टल सीरिज से 'कुमारपाल प्रतिबोध' का प्रकाशन किया। पूना में भांडारकर प्राच्य विद्या संशोधन मन्दिर की स्थापना में उनका सहयोग लिया गया। वहाँ से 'जैन साहित्य सशोधक पत्रिका का प्रकाशन करने लगे। लोकमान्य तिलक के परिचय में आने से उन पर क्रान्तिकारी विचारों का प्रभाव पड़ा और वे निष्क्रिय त्यागी जीवन और रूढ़िचुस्त साधुचर्या से ऊब गये। १९१९ में गांधीजी के सम्पर्क में आये और गूजरात विद्यापीठ के पुरातत्त्व विभाग की स्थापना में सहयोग माँगने पर साधु होते हुए भी पहली बार रेलयात्रा की और बम्बई पहुँचे। वहाँ पर अनेक राष्ट्रीय नेताओं और विद्वानों से सम्पर्क बढ़ा। साहित्य और विद्या के क्षेत्र में कार्य करने की उत्कट इच्छा परन्तु रूढ़िचुस्त साधु नियमों की बाधा के कारण गांधीजी की सम्मति से उन्होंने साधु वेष छोड़ने का निश्चय कर लिया और पूना जाकर उसे त्याग दिया।

वे लीमड़ी में अपने सुहृद् मित्र पं. सुखलालजी की खराब तबियत के कारण उनसे मिलने गये, उनसे गूजरात विद्यापीठ के बारे में चर्चा की और उसमें पुरातत्त्व मन्दिर के नियामक के रूप में एक राष्ट्रीय सेवक के रूप में जुड़ गये। यहाँ पर आये जर्मन विद्वानों के आमन्त्रण पर वे १९२८ में जर्मनी गये। एक मुस्लिम मित्र की सहायता से भारतीयों की सुविधा के लिए वहाँ पर हिन्दुस्तान हाऊस की स्थापना की। डेढ़ साल के बाद वहाँ से लौट आये।

अद्भुत साहित्यप्रेमी कलकत्तानिवासी शेठ श्री बहादुरसिंहजी के आमन्त्रण पर उन्होंने "सिंघी जैन ग्रन्थमाला" की स्थापना की और शांति-निकेतन में रह कर साहित्योद्धार का कार्य करने लगे। वहाँ पर जैन छात्रावास की भी स्थापना की।

गांधीजी के नमक सत्याग्रह में भाग लेकर नासिक में जेलवास भोगा। वहाँ पर श्री क. मा. मुन्शी से परिचय हुआ और भारतीय विद्या भवन की स्थापना में सहयोगी बने तथा १९४७ में उस संस्था के डायरेक्टर का पद सँभाला।

१९४२ में श्री जिनहरि सागर के निमन्त्रण पर जैसलमेर के सुप्रसिद्ध जैन ग्रन्थ भंडार को सुव्यवस्थित किया और अनेक महत्त्वपूर्ण ग्रन्थों की प्रतिलिपियाँ करवायीं।

उनकी विद्वत्ता से प्रभावित होकर राजस्थान सरकार ने उनके परामर्श से जयपुर में १९५० में राजस्थान पुरातत्त्व मन्दिर की स्थापना की। इसी संस्था का मुख्य कार्यालय जोधपुर में बन जाने पर वहाँ पर भी डायरेक्टर के रूप में रहे जो अब राजस्थान प्राच्य शोध संस्थान के रूप में अपनी अनेक शाखाओं में विस्तृत है।

अपनी वीरभूमि के प्रति आस्था होने के कारण अन्तिम आयु में चित्तौड़ ने उन्हें अपनी मातृभूमि की ओर आकर्षित किया। वहाँ पर 'आ. श्री हरिभद्रसूरि मन्दिर' और 'भामाशाह भारती मन्दिर' की स्थापना की। चन्देरिया में 'सर्व देवायतन मन्दिर' बनवाया और अपने गाँव (रूपा हेली) में 'गांधीग्राम मन्दिर' बनवाकर बाल मन्दिर की स्थापना की। सर्वोदय की भावना से प्रेरित होकर जीवन के अन्तिम काल में आश्रम जीवन अपनाया। वहाँ पर अनाथ सन्तानों का पालन पोषण किया और स्वयं खेती करने लगे और पशुपालन भी। उनका स्वर्गवास अहमदाबाद में ही हुआ जहाँ पर वे अधिकतर रहा करते थे और उनके पार्थिव देह का संस्कार चन्देरिया में किया गया।

यह है एक धुनी विद्या व्यसनी फ़कीर की कहानी जो संसारी होते हुए भी श्रमण था, प्रवृत्तिमय होते हुए भी निवृत्त था, धनोपार्जन करते हुए भी त्यागी था। भूख-प्यास, सर्दी-गर्मी, सुविधा-असुविधा, यश-अपयश की किंचित् चिन्ता किये बिना स्वसम्मान के साथ अपने लक्ष्य की पूर्ति में एक साधक और तपस्वी की तरह परन्तु रूढ़िपरस्त समाज और बाधक सांप्रदायिक नियमों का एक क्रान्तिकारी सैनिक की तरह सामना करते हुए आगे बढ़ता रहा।

वे संस्कृत, पालि और प्राकृत के ज्ञाता, अनेक भारतीय एवं विदेशी भाषाओं के जानकार और इतिहास, शिल्प व स्थापत्य के रसिक और निष्णात थे। इसी कारण बम्बई युनिवर्सिटी ने उन्हें एक साथ तीन तीन विषयों में रीकग्नाइज्ड गाइड की मान्यता प्रदान की थी। वे एक मनीषी, प्रेरणामूर्ति और प्राचीन साहित्योद्धारक थे। वे एकान्तप्रिय, गुणानुरागी और समभावी थे। प्रतिष्ठा के लिए लेशमात्र भी आसक्ति रखे बिना स्वमान की रक्षा हेतु बड़े से बड़े पद का त्याग कर देते थे। एक ही समय में विभिन्न जगहों पर एक से अधिक जिम्मेवारियाँ एक साथ निभाते थे। अल्प समय में भगीरथ कार्य करने के लिए उनकी दो ग्रन्थमालाएँ (सिंघी जैन और राजस्थान प्राच्य शोध संस्थान की) साक्षी दे रही हैं। सुबह ७ बजे से रात को ९ बजे तक और कभी कभी प्रूफों का ढगला बढ़ जाने पर रात को १२ बजे तक काम करते रहते थे। अपनी इस उच्च कोटि की विद्वत्ता के लिए जर्मनी की विश्वविख्यात ओरिएन्टल सोसायटी ने १९५२ में उन्हें अपना सम्माननीय सदस्य बनाया और १९६१ में भारत सरकार द्वारा वे 'पद्म श्री' की उपाधि से अलंकृत किये गये।

बस यही है भारतीय संस्कृति के एक रत्न की उज्ज्वल जीवन-गाथा।

# दो शब्द

पूज्य पं. सुखलालजी संघवी द्वारा सम्पादित प्रमाण-मीमांसा का दूसरा संस्करण प्रकाशित हो रहा है जान कर आनन्द हुआ । भारतीय दर्शन के ग्रन्थों में जिस प्रकार तुलनात्मक संस्कृत टिप्पणों के साथ "सन्मति प्रकरण" प्रकाशित हुआ वह संस्कृत ग्रन्थों के सम्पादन की नई दिशा की और संकेत करता था । उसी प्रकार यह प्रमाणमीमांसा भी हिन्दी टिप्पणों के साथ जो प्रकाशित हुई वह भी एक नई दिशा दरसाने वाला ग्रन्थ था । उसमें प्रतिपादित विषयों की अन्य दार्शनिक ग्रन्थों के साथ तुलना तो की ही गई थी, उपरांत विचार विकास का इतिहास भी प्रदर्शित था ।

किन्तु उसमें जो एक कमी थी वह यह कि जैन दर्शन का आगमगत रूप विस्तार से प्रदर्शित नहीं हुआ था । उस कमी की पूर्ति करने का प्रयास मैंने न्यायावतार वार्तिक वृत्ति की प्रस्तावना लिखकर किया था । वह प्रस्तावना "आगमयुग का जैन दर्शन" नाम से प्रकाशित भी हुई है । किन्तु उसमें भी आगमों का स्तरीकरण करके जैन दर्शन के विकासक्रम को प्रदर्शित करने का प्रयत्न नहीं है । इस कमी को दूर करने के लिए मैंने "जैन दर्शन का आदिकाल" लिखा और उसे मध्य और उत्तर काल लिखकर पूर्ण करने का मेरा इरादा था । किन्तु अब वह कार्य मुझसे होने वाला नहीं । नई पिढ़ी से मेरी प्रार्थना है कि इस कार्य को पूरा करें ।

प्रस्तुत प्रमाणमीमांसा के प्रकाशित होने के बाद उसके हिन्दी और अंग्रेजी में अनुवाद प्रकाशित हुए हैं । और उसकी प्रस्तावना और टिप्पणों का अंग्रेजी अनुवाद कलकत्ता से "एडवान्स स्टडीझ इन इन्डियन लोजिक एण्ड मेटाफिसीक्स" के नाम से प्रकाशित हुआ है ।

मैं यहाँ प्रमाणमीमांसा की दूसरी आवृत्ति के प्रकाशन करने का पूज्य गणिवर्य शीलचन्द्र विजयजी ने जो प्रयास किया उसकी प्रशंसा करता हूँ । यह इस लिए कि अभी तक यह प्रवृत्ति देखी गई है कि पूज्य पंडित सुखलालजी के सम्पादित ग्रन्थों में से टिप्पण निकाल कर कुछ विद्वानों ने ग्रन्थ प्रकाशित किये हैं । यहाँ ऐसा नहीं हुआ ।

३ । १० । '८८ —दलसुख मालवणिया

# ग्रन्थानुक्रम


| | पृ० |
|---|---|
| १ संकेत सूची | ३ |
| २ यत्किंचित् प्रासंगिक ( श्री मुनि जिन विजयजी ) | ७ |
| ३ सम्पादन विषयक वक्तव्य ( श्री पं० सुखलालजी ) | ९ |
| ४ भूमिका ( महामहोपाध्याय श्री पं० प्रमथनाथ तर्कभूषण ) | १५ |
| ५ प्रस्तावना | १ – ४४ |
| १ ग्रन्थपरिचय ( पं० सुखलालजी ) | १ – ३२ |
| २ ग्रन्थकार का परिचय ( श्री रसिकलाल छो० परीख ) | ३२ – ४४ |
| ६ प्रमाण-मीमांसा मूल ग्रन्थ की विषयानुक्रमणिका | ४५ – ५० |
| ७ भाषाटिप्पण की विषयानुक्रमणिका | ५१ – ५४ |
| ८ प्रमाण-मीमांसा ( मूल ग्रन्थ ) | १ – ७२ |
| ९ प्रमाण-मीमांसाके भाषाटिप्पण | १ – १४४ |
| १० प्रमाण-मीमांसा के परिशिष्ट | १ – ३६ |
| १ प्रमाण-मीमांसा का सूत्र पाठ | २ |
| २ प्रमाण-मीमांसा के सूत्रों की तुलना | ४ |
| ३ प्रमाण-मीमांसागत विशेषनामों की सूची | ६ |
| ४ प्रमाण-मीमांसागत पारिभाषिक शब्दों की सूची | ७ |
| ५ प्रमाण-मीमांसागत अवतरणों की सूची | १५ |
| ६ भाषाटिप्पणगत शब्दों और विषयों की सूची | १८ |
| ७ भाषाटिप्पणगत विशेष नामों की सूची | ३१ |

# संकेत सूची

| | |
|---|---|
| डे० | डेला भाण्डार, अहमदाबाद की प्रति । |
| ता० | जेसलमेरस्थ भाण्डार की ताड़पत्रीय प्रति । |
| ता–मू० | ता० प्रति का मूल । |
| मु० | प्रमाणमीमांसा की पुना में मुद्रित प्रति । |
| मु–टि० | मुद्रितप्रति का टिप्पण |
| सं–मू० | संघवी भाण्डार पाटन की मूलसूत्र की प्रति |
| सम्पा० | सम्पादक |

| | | |
|---|---|---|
| अच्युत | मासिक | ( बनारस ) |
| अनुयो० | अनुयोगद्वारसूत्र | ( आगमोदयसमिति, सूरत ) |
| अनेकान्तज० | अनेकान्तजयपताका | ( यशोविजयग्रन्थमाला, काशी ) |
| अनेकान्तज० टी० | अनेकान्तजयपताकाटीका | ( ,, ,, ) |
| अन्ययो० | अन्ययोगव्यवच्छेदिका, हेमचन्द्राचार्य | |
| अभिधम्मत्थ० | अभिधम्मत्थसंगहो | ( गुजरात विद्यापीठ, अहमदाबाद ) |
| अभिधर्म० | अभिधर्मकोष | ( काशी विद्यापीठ, काशी ) |
| अभिधा० | अभिधानचिन्तामणि | ( यशोविजयग्रन्थमाला, काशी ) |
| अयोग० | अयोगव्यवच्छेदिका, हेमचन्द्राचार्य | |
| अष्टश० | अष्टशती, अकलंक | ( निर्णय सागर, बंबई ) |
| अष्टस० | अष्टसहस्री | |
| आचा० | आचारांगसूत्र | ( आगमोदयसमिति, सूरत ) |
| आप० श्रौ० | आपस्तम्बश्रौतसूत्र | |
| आप्तप० | आप्तपरीक्षा | (जैनसिद्धान्तप्रकाशिनी संस्था, कलकत्ता) |
| आप्तमी० | आप्तमीमांसा | |
| आव० नि० | आवश्यक निर्युक्ति | ( आगमोदय समिति, सूरत ) |
| आव० नि० हारि० | आवश्यकनिर्युक्ति हारिभद्री टीका | ( ,, ) |
| उत्त० | उत्तराध्ययन सूत्र | ( ,, ) |
| ऋग्० | ऋग्वेद | |
| कठो० | कठोपनिषद् | |
| कन्दली | प्रशस्तपादभाष्यटीका | ( विजयानगरम्, काशी ) |
| काव्यप्र० | काव्यप्रकाश | |
| काव्यानुशा० | काव्यानुशासन | ( महावीर विद्यालय, बंबई ) |
| खण्डन० | खण्डनखण्डखाद्य | ( लाजरस, काशी ) |
| गोम्मट० | गोम्मटसार | ( परमश्रुत प्रभावक मंडल, बंबई ) |
| चरकसं० | चरकसंहिता | ( निर्णयसागर, बंबई ) |
| चित्सुखी | | ( निर्णयसागर, बंबई ) |
| जैमि० | जैमिनीय दर्शन | ( निर्णयसागर, बंबई ) |
| जैमिनीयन्या० | जैमिनीयन्यायमाला | |

| | | |
|---|---|---|
| टिप्पण | भाषाटिप्पणानि | ( इस ग्रन्थ के हिन्दी टिप्पण ) |
| तत्त्वकौ० | सांख्यतत्त्वकौमुदी | ( चौखम्बा, काशी ) |
| तत्त्वचि० प्रत्यक्ष० | तत्त्वचिन्तामणि प्रत्यक्षखण्ड | ( एसियाटिक सोसायटी, कलकत्ता ) |
| तत्त्ववै० | तत्त्ववैशारदी | ( चौखम्बा, काशी ) |
| तत्त्वसं० | तत्त्वसंग्रह | ( गायकवाड ओ० सिरीज, बरोडा ) |
| तत्त्वसं० प० | तत्त्वसंग्रहपञ्जिका | ( ,, ) |
| तत्त्वा० | तत्त्वार्थसूत्र | ( आर्हतमतप्रभाकर, पुना ) |
| तत्त्वार्थभा० | तत्त्वार्थभाष्य | ( ,, ) |
| तत्त्वार्थभा० टी० | तत्त्वार्थभाष्य सिद्धसेनीय टीका | ( दे० ला०, सूरत ) |
| तत्त्वार्थरा० | तत्त्वार्थराजवार्तिक | ( सनातनजैनग्रन्थमाला, काशी ) |
| तत्त्वार्थश्लो० | तत्त्वार्थश्लोकवार्तिक | ( गांधी नाथारंग, बंबई ) |
| तत्त्वो०<br>तत्त्वोप० लि० | तत्त्वोपप्लवसिंह लिखित | ( गूजरात विद्यापीठ, अहमदाबाद ) |
| तन्त्रवा० | तन्त्रवार्तिक | ( चौखम्बा, काशी ) |
| तर्कभाषा | मोक्षाकरीय लिखित | ( मुनि श्रीपुण्यविजयजी की ) |
| तात्पर्य० | न्यायवार्तिकतात्पर्यटीका | ( चौखम्बा, काशी ) |
| तर्कदी० गंगा | तर्कसंग्रहदीपिका-गंगा टीका | ( बनारस ) |
| तर्कसंग्रहदीपिका | | ( छन्नूलाल ज्ञानचन्द बनारस ) |
| दश० नि० | दशवैकालिकसूत्रनिर्युक्ति | ( आगमोदय समिति, सूरत ) |
| दशवै० | दशवैकालिकसूत्र | ( आगमोदय समिति, सूरत ) |
| दिनकरी | न्यायसिद्धान्तमुक्तावली टीका | ( नि० सा० बम्बई ) |
| नन्दी० | नन्दीसूत्र | ( आ० स० सूरत ) |
| नयचक्रवृ० लि० | नयचक्रवृत्ति लिखत | ( रामघाट जैनमंदिर, काशी ) |
| न्यायकु० | न्यायकुसुमाञ्जली | ( चौखम्बा, काशी ) |
| न्यायकुमु० लि० | न्यायकुमुदचन्द्र लिखित | ( पं० महेन्द्रकुमार, काशी ) |
| न्यायप्र० | न्यायप्रवेश | ( गा० ओ० सि० बरोडा ) |
| न्यायभा० | न्यायसूत्र वात्स्यायनभाष्य | ( चौ० बनारस ) |
| न्यायबि० | न्यायबिन्दु | ( बिब्लिओथेका बुद्धिका ) |
| न्यायबि० टी | न्यायबिन्दुटीका | ( ,, ) |
| न्यायम० | न्यायमञ्जरी | ( विजियानगरम्, काशी ) |
| न्यायवा० | न्यायवार्तिक | ( चौखम्बा, काशी ) |
| न्यायवि० | न्यायविनिश्चय लिखित | ( पं० कैलाशचन्द्रजी, काशी ) |
| न्यायवि० टी० लि० | न्यायविनिश्चयटीका लिखित | ( ,, ) |
| न्याय० वृ० | न्यायसूत्र विश्वनाथवृत्ति | ( चौखम्बा बनारस ) |
| न्यायसा० | न्यायसार | ( एशियाटिक सोसायटी, कलकत्ता ) |
| न्यायसारता० | न्यायसारतात्पर्यदीपिका | ( ,, ) |
| न्या० | न्यायसूत्र | |
| न्याया०<br>न्यायाव० | न्यायावतार | ( जैन कोन्फरंस, बंबई ) |
| न्याया० टी० | न्यायावतारसिद्धर्षिटीका | ( ,, ) |
| न्याया० सि० टि० | न्यायावतारसिद्धर्षिटीकाटिप्पणी | ( ,, ) |
| परी० | परीक्षामुख | ( फूलचन्द्र शास्त्री, काशी ) |

| | | |
|---|---|---|
| पात० महा० | पातञ्जल महाभाष्य | |
| पुरातत्त्व | त्रैमासिक, | अहमदाबाद |
| पुरुषार्थ० | पुरुषार्थसिद्ध्युपाय | ( परमश्रुतप्रभावक, बंबई ) |
| प्रकरणप० | प्रकरणपञ्जिका | ( चौखम्बा काशी ) |
| प्रमाणन० | प्रमाणनयतत्त्वालोक | ( यशोविजय ग्रन्थमाला, काशी ) |
| प्रमाणप० | प्रमाणपरीक्षा | (जैनसिद्धान्त प्रकाशिनी संस्था, कलकत्ता) |
| प्रमाणवा० | प्रमाणवार्तिक | ( श्रीमान् राहुल सांकृत्यायनके प्रूफसीट ) |
| प्रमाणसं० | प्रमाणसंग्रह, लिखित | ( श्री मुनि पुण्यविजयजी ) |
| प्रमाणस० | प्रमाणसमुच्चय | ( मैसुर युनिवर्सिटी ) |
| प्रमाणस० टी० | प्रमाणसमुच्चयटीका | ( ,, ) |
| प्र० मी० | प्रमाणमीमांसा | ( प्रस्तुत संस्करण ) |
| प्रमेयक० | प्रमेयकमलमार्तण्ड, | ( निर्णय सागर, बंबई ) |
| प्रमेयर० | प्रमेयरत्नमाला | ( फुलचन्द्र शास्त्री, काशी ) |
| प्रश० | प्रशस्तपादभाष्य | ( विजियानगरम्, काशी ) |
| बृ० स्वयं० | बृहत्स्वयंभूस्तोत्र | ( प्रथमगुच्छकान्तर्गत ) |
| बृहती | | ( मद्रास ) |
| बृहतीप० | बृहतीपञ्जिका, | ( मद्रास ) |
| बृहदा० | बृहदारण्यकोपनिषद् | ( निर्णयसागर बंबई ) |
| बृहदा० वा० | बृहदारण्यकवार्तिक | ( आनन्दाश्रम ) |
| बोधिचर्या० | बोधिचर्यावतार | ( एशियाटिक सोसायटी, कलकत्ता ) |
| बोधिचर्या० प० | बोधिचर्यावतारपञ्जिका | ( ,, ) |
| ब्र० शाङ्करभा० | ब्रह्मसूत्रशाङ्करभाष्य | ( निर्णय सागर, बंबई ) |
| भग० | भगवतीसूत्र, | ( गूजरात विद्यापीठ, अमदाबाद ) |
| भामती | ब्रह्मसूत्रशांकरभाष्यटीका | ( निर्णय सागर, बंबई ) |
| मज्झिम० | मज्झिमनिकाय | ( पालीटेक्स्ट ) |
| मध्य० वृ० | माध्यमिककारिकावृत्ति | ( बिब्लिओथेका बुद्धिका ) |
| मनोरथ० | प्रमाणवार्तिक मनोरथनन्दिटीका | ( श्री राहुल सांकृत्यायन ) |
| महावग्ग० | विनयपिटक–महावग्ग | ( पालीटेक्स्ट ) |
| माठर० | सांख्यकारिका माठरवृत्ति | ( चौखम्बा, काशी ) |
| मिलि० | मिलिन्दपण्हो | |
| मीमांसाश्लो० | मीमांसाश्लोकवार्तिक | ( चौखम्बा, काशी ) |
| मुक्ता० | न्यायसिद्धान्तमुक्तावली | ( निर्णय सागर, बंबई ) |
| मुण्डको० | मुण्डकोपनिषद् | ( निर्णय सागर, बंबई ) |
| यशो० वादद्वा० | यशोविजयकृत वादद्वात्रिंशिका | |
| यशोवि० धर्म | यशोविजयकृत धर्मपरीक्षा | |
| युक्त्य० | युक्त्यनुशासन | ( माणिकचन्द ग्रन्थमाला, बंबई ) |
| योगभा० | योगसूत्र व्यासभाष्य | ( चौखम्बा, काशी ) |
| रत्नाकरा० | रत्नाकरावतारिका | ( यशोविजय ग्रन्थमाला, काशी ) |
| राजवा० | तत्त्वार्थराजवार्तिक | |
| लघी०<br>लघीय० | } लघीयस्त्रयी | ( माणिकचन्द्र ग्रन्थमाला, बंबई ) |
| लघी० स्ववि० | लघीयस्त्रयी स्वविवृति लिखित | |

| | | |
|---|---|---|
| विधिवि० न्यायक० | विधिविवेकन्यायकणिका | ( चौखम्बा काशी ) |
| विशेषा० | विशेषावश्यकभाष्य | ( यशोविजय ग्रन्थमाला, काशी ) |
| विशेषा० बृ० | विशेषावश्यकभाष्य बृहद्वृत्ति | ( ,, ) |
| विसुद्धि० | विसुद्धिमग्ग | ( पालीटेक्स्ट ) |
| वेदान्तसार | | ( निर्णयसागर, बम्बई ) |
| वै० उप० | वैशेषिकसूत्र उपस्कार | ( चौखम्बा, काशी ) |
| वै० भूषण | वैयाकरणभूषणसार | |
| वै० सू० | वैशेषिकसूत्र | |
| शाबरभा० | शाबरभाष्य | ( चौखम्बा बनारस ) |
| शास्त्रदी० | शास्त्रदीपिका | ( ,, ) |
| शास्त्रवा० | शास्त्रवार्तासमुच्चय | |
| शास्त्रवा० टी० | सास्त्रवार्तासमुच्चय यशोविजयटीका | |
| शास्त्रवा० स्वो० | शास्त्रवार्तासमुचय स्वोपज्ञटीका | |
| श्रीभाष्य | ( लाजरस, बनारस ) | |
| श्लो० / श्लोकवा० | मीमांसाश्लोकवार्तिक | ( चौखम्बा, काशी ) |
| श्लोक० न्याय० | मीमांसाश्लोकवार्तिक न्यायरत्नाकरटीका | ( ,, ) |
| श्वेताश्व० | श्वेताश्वतरोपनिषद् | ( निर्णयसागर, बंबई ) |
| षड्द० | षड्दर्शनसमुच्चय | ( आत्मानन्द सभा, भावनगर ) |
| संयुत्त० | संयुत्तनिकाय | ( पालीटेक्स्ट ) |
| सन्म० | सन्मतिप्रकरण | ( गुजरात विद्यापीठ, अहमदाबाद ) |
| सन्मतिटी० | सन्मतिप्रकरणटीका | ( ,, ) |
| सर्वद० | सर्वदर्शनसंग्रह | ( अभ्यंकर संपादित ) |
| सर्वार्थ० | सर्वार्थसिद्धि | ( कोल्हापुर ) |
| सांख्यत० | सांख्यतत्त्वकौमुदी | ( चौखम्बा काशी ) |
| सां० का० / सांख्यका० | सांख्यकारिका | ( ,, ) |
| सांख्यसू० | सांख्यसूत्र | ( ,, ) |
| सि० चन्द्रो० | सिद्धान्तचन्द्रोदय | ( ,, ) |
| सिद्धान्तबिन्दु | | ( कुम्भकोणम् ) |
| सिद्धिवि० | सिद्धिविनिश्चयटीका लिखित | |
| सिद्धिवि० टी० | सिद्धिविनिश्चयटीका लिखित | |
| सूत्रकृ० | सूत्रकृताङ्गम् | ( आगमोदय, सूरत ) |
| स्था० | स्थानाङ्गसूत्रम् | ( ,, ) |
| स्फुटा० | स्फुटार्थाभिधर्मकोषव्याख्या | ( बिब्लिओथेका बुद्धिका ) |
| स्याद्वादम० | स्याद्वादमञ्जरी | ( बोम्बे सं० सिरीज़ ) |
| स्याद्वादर० | स्याद्वादरत्नाकर | ( आर्हतमतप्रभाकर पुना ) |
| हैमश० | सिद्धहेमचन्द्रशब्दानुशासन | ( अहमदाबाद ) |
| हैमश० बृ० | सिद्धहेमचन्द्रशब्दानुशासनबृहद्वृत्ति | ( ,, ) |
| हेतु० | हेतुबिन्दु लिखित | ( मी० तारकस् एम. ए. ) |
| हेतुबि० टी० लि० | हेतुबिन्दुटीका लिखित | ( गूजरात विद्यापीठ, अहमदाबाद ) |

# यत्किंचित् प्रासंगिक

कलिकालसर्वज्ञ आचार्य श्री हेमचंद्र सूरि की अन्तिम कृति 'प्रमाणमीमांसा' प्रज्ञाद्दक् पण्डितप्रवर श्रीसुखलालजी द्वारा सुसम्पादित होकर सिंघी जैनग्रन्थमाला के ९ म मणि स्वरूप, सहृदय सद्विद्य पाठकों के करकमल में आज उपस्थित की जा रही है। पण्डितजी की इस विशिष्ट पाण्डित्यपूर्ण कृति के विषय में, इसी ग्रन्थमाला में, इतःपूर्व प्रकाशित इनके 'जैनतर्कभाषा' नामक ग्रन्थ के संस्करण के प्रारंभ में जो हमने 'प्रासंगिक वक्तव्य' लिखा था उसके अन्त में हमने ये पंक्तियाँ लिखी थीं–

"इसी जैनतर्कभाषा के साथ साथ, सिंघी जैनग्रन्थमाला के लिये, ऐसा ही आदर्श सम्पादनवाला एक उत्तम संस्करण, हेमचन्द्र सूरि रचित 'प्रमाणमीमांसा' नामक तर्क विषयक विशिष्ट ग्रन्थ का भी, पण्डितजी तैयार कर रहे हैं, जो शीघ्र ही समाप्तप्राय होगा। तुलनात्मक दृष्टि से दर्शनशास्त्र की परिभाषा का अध्ययन करनेवालों के लिये मीमांसा का यह संस्करण एक महत्त्व की पुस्तक होगी। बौद्ध, ब्राह्मण और जैन दर्शन के पारिभाषिक शब्दों की विशिष्ट तुलना के साथ उनका ऐतिहासिक क्रम बतलानेवाला जैसा विवेचन इस ग्रन्थ के साथ संकलित किया गया है, वैसा संस्कृत या हिन्दी के और किसी ग्रन्थ में किया गया हो ऐसा हमें ज्ञात नहीं है।"

इस कथन की प्रतीति करानेवाला यह ग्रन्थ, मर्मज्ञ अभ्यासक गण के हाथों में, आज साक्षात् उपस्थित है। इसके विषय में अब और कोई अधिक परिचय देने की आवश्यकता नहीं। वही वाक्य फिर कहना पर्याप्त होगा कि 'हाथ कंकन को आरसी की क्या जरूरत'।

इस ग्रन्थ पर पण्डितजी ने जो टिप्पण लिखे हैं, हमारे अल्पज्ञ अभिप्राय में तो, वे हेमचन्द्रसूरि के मूलग्रन्थ से भी अधिक महत्त्व के हैं। इन टिप्पणों में न केवल हेमचन्द्रसूरि के कथन ही को स्पष्ट करने का प्रयत्न किया गया है, प्रत्युत भारतीय प्रधान प्रधान दर्शन-शास्त्रों के अनेकानेक पारिभाषिक और पदार्थ विषयक कथनों का बड़ा ही मर्मोद्घाटक और तुलनात्मक विवेचन किया गया है। कई कई टिप्पण तो तत्तद्विषय के स्वतंत्र निबन्ध जैसे विस्तृत और विवेचनापूर्ण हैं। इन टिप्पणों के अध्ययन से भारतीय दर्शनविद्या के ब्राह्मण, बौद्ध और जैन इन तीनों विशिष्ट तत्त्व निरूपक मतों की विभिन्न तात्त्विक परिभाषाओं में और लाक्षणिक व्याख्याओं में किस प्रकार क्रमशः विकसन, वर्धन या परिवर्तन होता गया उसका बहुत अच्छा प्रमाण-प्रतिष्ठित ज्ञान हो सकेगा। जहाँ तक हमारा ज्ञान है, अपनी भाषा में इस प्रकार का शायद यह पहला ही ग्रन्थ प्रकाशित हो रहा है और हमारा विश्वास है कि विद्वानों का यह यथेष्ट आदर पात्र होगा।

सिंघी जैन ग्रन्थमाला की यह मणि, अपेक्षाकृत समय से, कुछ विलम्ब के साथ प्रकाशित हो रही है–जिसका कारण पण्डितजी ने अपने संपादकीय वक्तव्य में सूचित किया ही है। गत वर्ष, ग्रीष्मकाल की छुट्टियों के पूरा होने पर, पण्डितजी अहमदाबाद से बम्बई होकर बनारस जा रहे थे, तब अकस्मात् एपिन्डीसाईट नाम की प्राणघातक व्याधि ने उन्हें आक्रान्त कर लिया और उसके कारण, बम्बई में सर हरकिसनदास अस्पताल में शस्त्र क्रिया करानी पड़ी। व्याधि बड़ी उग्र थी और पण्डितजी की शरीरशक्ति यों ही बहुत कुछ क्षीण हो रही थी, इसलिये हमारे हृदय में तीव्र वेदना और अनिष्ट आशंका उत्पन्न हो गई थी कि हेमचन्द्रसूरि की मूलकृति की तरह इनकी यह भाषाविवृति भी कहीं अपूर्ण ही न रह जाय। लेकिन

सद्भाग्य से पण्डितजी उस घात से सानन्द पार हो गये और फिर धीरे धीरे स्वास्थ्य लाभ कर, अपने प्रारब्ध कार्य का इस प्रकार समापन कर सके। हमारे लिये यह आनन्दद्योतक उद्यापन का प्रसंग है।

पण्डितजी अपने संपादकीय वक्तव्य में, प्रस्तुत ग्रन्थ के सम्पादन कार्य में हमारे प्रोत्साहन के लिये आभार प्रदर्शित करते हैं, लेकिन इस पूरी ग्रन्थमाला के सम्पादन में, प्रारंभ ही से हमें जो उनका प्रोत्साहन मिल रहा है उसका आभार प्रदर्शन हम किस तरह करें। पण्डितजी की उक्त पिछली व्याधि के समय हमें तो यह शंका हो गई थी, कि यदि कहीं आयुष्कर्म के क्षय से पण्डितजी का यह पौद्गलिक शरीर ज्ञानज्योति शून्य हो गया तो फिर व्याकुलहृदय होकर हम इस ग्रन्थमाला के समूचे कार्य को ठीक चला सकेंगे या नहीं–सो भी समझ नहीं सकते थे। ग्रन्थमाला के इस सम्पादन भार को हाथ में लेने और समुच्चय लेखन-कार्य में प्रवृत्त होने में जितना बाह्य प्रोत्साहन हमें ग्रंथमाला के प्राणप्रतिष्ठाता श्रीमान् बाबू बहादुरसिंहजी से मिल रहा है उतना ही आन्तरिक प्रोत्साहन हमें अपने इन ज्ञानसखा पण्डितजी से मिल रहा है और इसलिये सिंघी जैन ग्रन्थमाला हम दोनों के समानकर्तृत्व और समाननियंतृत्व का संयुक्त ज्ञानकीर्तन है। और इस कीर्तन की प्रेरक और प्रोत्साहक है विदेही ज्ञानोपासक बाबू श्रीडालचन्दजी सिंघी की वह पुण्यकामना, जो उनके सत्पुत्र और उन्हींके सदृश ज्ञानलिप्सु श्रीमान् बाबू बहादुरसिंहजी द्वारा इस प्रकार परिपूर्ण की जा रही है। सिंघीजी की सद्भावना ही पण्डितजी के क्षीण शरीर को प्रोत्साहित कर लेखनप्रवृत्त कर रही है और हमारी कामना है कि इस ग्रंथमाला में पण्डितजी के ज्ञानसौरभ से भरे हुए ऐसे कई सुन्दर ग्रन्थपुष्प अभी और ग्रथित होकर विद्वानों के मन को आमोद प्रदान करें।

बंबई, भारतीय विद्याभवन<br>फाल्गुन पूर्णिमा संवत् १९९५ } जिन विजय

# सम्पादन विषयक वक्तव्य

## १. प्रारम्भ-पर्यवसान

सिंघी जैन-ग्रन्थमाला में प्रकाशित होनेवाला प्रमाणमीमांसा का प्रस्तुत संस्करण तीसरा है। बहुत वर्ष पहले अहमदाबाद से और पीछे पूना से, इस प्रकार दो बार, प्रमाणमीमांसा पहले छप चुकी है। लगभग पचीस वर्ष पूर्व गुजरात से आगरा की ओर आते हुए बीच में पालन-पुर में मेरे परिचित मुनि श्री मोहनविजयजी ने, जो कभी काशी में रहे थे, मुझसे अतिशीघ्र प्रमाणमीमांसा पढ़ ली। वह मेरा प्रमाणमीमांसा का प्रथम परिचय था। उस समय मेरे मन पर एक प्रबल संस्कार पड़ा कि सचमुच प्रमाणमीमांसा हेमचन्द्र के अनुरूप ही कृति है और उसका संपादन भी वैसा ही होना चाहिए। पूना से प्रकाशित संस्करण पहले के संस्करण से कुछ ठीक था; पर, प्रथम के वे दोनों संस्करण अत्यन्त ही दुर्लभ हो गए थे।

इधर ई० स० १९३३ की जुलाई में काशी आना हुआ और १९३५ में हिन्दू विश्वविद्या-लय के प्राच्य-विद्या विभाग के जैन अभ्यास-क्रम का पुनर्निर्माण तथा गवर्नमेण्ट संस्कृत कालेज, बनारस में जैन परीक्षा का प्रवेश हुआ। बंगाल संस्कृत एसोसिएशन कलकत्ता की संस्कृत परीक्षा में तो प्रमाणमीमांसा बहुत पहले से ही नियत थी। काशी में हिन्दू विश्वविद्यालय तथा गवर्न्मेण्ट संस्कृत कालेज इन दोनों के अभ्यास-क्रम में भी प्रमाणमीमांसा रखी गई। इस प्रकार एक ओर विद्यार्थियों के लिए प्रमाणमीमांसा की नितांत आवश्यकता और दूसरी तरफ पुराने संस्करणों की अत्यन्त दुर्लभता ने मेरे मन में पड़े हुए पुराने संस्कार को जगा दिया।

शास्त्रसमृद्ध भूमि पर तो बैठा ही था। हेमचन्द्रसूरि के ग्रन्थों के अनन्य उपासक रूप से प्रमाणमीमांसा के संशोधन की ओर मन भी था और फिर मेरे मन के सहकारी भी मुझे मिल गये। यह सब देख कर निर्णय कर लिया कि अब काम शुरू कर दिया जाय। छुट्टी होते ही प्रमाणमीमांसा के जन्म और रक्षणधाम पाटन में मेरे साथी और मित्र श्रीदलसुखभाई के साथ पहुँचा और १९३५ के मई की पहली तारीख को काम का श्रीगणेश हुआ।

अहमदाबाद स्थित डेला उपाश्रय के भाण्डार की काग़ज़ पर लिखी हुई प्रमाणमीमांसा की प्रति साथ ले गया था। पाटन में तो सौजन्यमूर्ति मुनि श्री पुण्यविजयजी की बदौलत सब कुछ सुलभ ही था। उनके पास जेसलमेर के भाण्डार की ताड़पत्रीय प्रति की फोटो थी जिसमें वृत्ति सहित सूत्रों के अतिरिक्त अलग सूत्रपाठ भी था। पाटन स्थित संघ के भाण्डार में से एक और भी काग़ज़ पर लिखा हुआ मूल सूत्रपाठ मिल गया। पूनावाली छपी हुई नकल तो थी ही। इस तरह दो केवल मूल सूत्रपाठ की और दो वृत्तिसहित की कुल चार लिखित प्रतियों और मुद्रित पूनावाली प्रति के आधार पर पाठान्तर लेने का काम पाटन में ही तीन सप्ताह में समाप्त हुआ।

जून मास में अहमदाबाद में ही बैठकर उन लिए हुए पाठान्तरों का विचारपूर्वक स्थान निर्णीत करके यथासम्भव मूलसूत्र और वृत्ति को विशेष शुद्ध करने का तथा ग्रन्थकार के असली लेख के विशेष समीप पहुँचने का प्रयत्न किया गया। उसी साल जुलाई–अगस्त से फिर काशी में वह काम प्रारम्भ किया। मूलग्रन्थ की शुद्धि, प्राप्त टिप्पणों का यथास्थान विन्यास आदि प्रारम्भिक काम तो हो चुके थे। अब पुरानी भावना के अनुसार तथा प्राप्त सामग्री के अनुरूप उस पर यथासम्भव विशेष संस्कार करने का प्रश्न था। इधर स्याद्वाद महाविद्यालय के जैन न्यायाध्यापक पं० महेन्द्रकुमारजी, जो उस समय न्याय-कुमुदचन्द्र का संशोधन कर रहे थे, प्रस्तुत कार्य में सम्मिलित कर लिए गए। उन्होंने ग्रन्थान्तरों से अवतरणों के संग्रह

आदि का काम शुरू किया। १९३६ के मार्च तक साधन सामग्री तो अपेक्षा से अधिक एकत्र हो गई थी, पर अब सवाल आया उसके उपयोग का।

अन्य ग्रन्थों से जो और जितना संग्रह हुआ वह मूलग्रन्थ से कई गुना अधिक था और उसे ज्यों का त्यों छपवाने से इने गिने विद्वानों के अलावा दूसरों को विशेष लाभ पहुँचने का सम्भव कम था। दूसरी ओर वह संग्रह महत्त्व का होने से छोड़ने योग्य भी न था। अन्त में, ऐसा मार्ग सोचा गया जिसमें सारे उस संग्रह का उचित उपयोग भी हो, पुस्तक का व्यर्थ क़द भी न बढ़े और विशिष्ट विद्वानों, अध्यापकों, संशोधकों और विद्यार्थियों सभी के योग्य कुछ न कुछ नई वस्तु भी प्रस्तुत की जाय। और साथ ही शास्त्रीय ग्रन्थों के ऊपर लिखने का एक नया प्रकार भी अभ्यासकों के सम्मुख उपस्थित किया जाय। इसके साथ साथ यह भी सोचा कि संस्कृत में लिखने की अपेक्षा वह हिन्दी-भाषा में लिखा जाय जिससे लिखी हुई वस्तु अधिक से अधिक जिज्ञासुओं तक पहुँच सके, राष्ट्रीय भाषा में शास्त्रीय ग्रन्थों की समृद्धि भी बढ़े और अगर यह नया सा प्रस्थान विद्वानों का ध्यान खींच सके तो वह इस दिशा में काम करने के लिए औरों को भी प्रेरित कर सकें। इस विचार से उसी साल हिन्दी-भाषा में टिप्पण लिखने का सूत्रपात काशी में ही किया गया जिसका अन्तिम रूप इस पुस्तक के अन्त में भाषाटिप्पण के नाम से प्रस्तुत है। १९३६ की गरमी में सोचे हुए ख़ाके के अनुसार अहमदाबाद में भाषा-टिप्पणों का अमुक भाग लिख लिया गया था; फिर वर्षाकाल में काशी में वह काम आगे बढ़ा। इस बीच सितम्बर-अक्तूबर में कलकत्ता में भी थोड़ा सा लिखा गया और अन्त में काशी में उसकी समाप्ति हुई।

सिंघी जैनग्रन्थमाला के मुख्य सम्पादक इतिहासकोविद श्रीमान् जिनविजयजी की सूचना के अनुसार १९३७ के प्रारम्भ में ही मैटर काशी में ही छपने को दे दिया और उनकी ख़ास इच्छा के अनुसार यह भी तय कर लिया कि यथाशक्य इस पुस्तक को १९३७ के दिसम्बर तक प्रकाशित कर दिया जाय। इस निश्चय के अनुसार एक के बदले दो प्रेस पसन्द किये और साथ ही बीच के अनेक छोटे बड़े अधूरे काम पूरा करने की तथा नया लिख लेने की प्रवृत्ति भी चालू रक्खी जिससे निर्धारित समय आने पर मूलग्रन्थ, भाषाटिप्पण और कुछ परिशिष्ट छप गए।

कुछ ख़ास कारणों से १९३८ की जनवरी में इसे प्रसिद्ध करने का विचार बन्द रखना पड़ा। फिर यह विचार आया कि जब अवश्य ही थोड़ी देरी होनेवाली है तब कुछ अनुरूप प्रस्तावना क्यों न लिख दी जाय? इस विचार से १९३८ के मार्च-अप्रिल में प्रस्तावना का 'ग्रन्थ-परिचय' तो लिख दिया गया। पर, मैंने सोचा कि जब देरी अनिवार्य है तब मैं इस प्रस्तावना को अपने कुछ सुयोग्य विद्वान-मित्रों को भी दिखा दूँ जिससे कुछ न कुछ योग्य सुधार ही होगा। गरमी में अहमदाबाद में तीन मित्रों ने इसे भाषा-टिप्पण सहित पढ़ा। श्री जिनविजयजी, श्री रसिकलाल परीख और पं० बेचरदास इन तीनों ने अपनी अपनी दृष्टि के अनुसार राय भी दी और सूचनाएँ भी कीं। पर एक काम बाक़ी था जो मुझे व्याकुल कर रहा था, वह था ग्रन्थ-कार का जीवन-लेखन। हेमचन्द्र मेरे मन जितने बड़े हैं वैसा ही उनका पूर्ण जीवन लिखने का मनोरथ परेशान कर रहा था। इसके वास्ते काशी की ओर यथासमय प्रस्थान तो किया पर बीच में ही बम्बई में शरीर अटक गया और उसको सुप्रवृत्त बनाने के लिये अस्पताल में उप-स्थान करना पड़ा। अनेक मित्रों, विद्यारसिकों और सन्तों की अकल्प्य परिचर्या के प्रभाव से शरीर की रक्षा तो हो गई पर काम की शक्ति बहुत कुछ क्षीणप्राय हो गई।

फिर भी १९३८ के सितम्बर में काशी पहुँच गया। पर ग्रन्थकार के जीवन का यथेष्ट परिचय लिखने जितना स्वास्थ्य न पाकर आखिर में उसका भार अपने विद्वान मित्र श्रीरसिक-लाल परीख को सौंपा। उनका लिखा हुआ 'ग्रन्थकार का परिचय' संक्षिप्त होने पर भी गम्भीर

तथा ऐतिहासिक दृष्टिपूत है। श्री परीख ने कुछ ही समय पहले हेमचन्द्राचार्यकृत काव्यानुशासन ग्रंथ का विशिष्ट संपादन किया है और उस ग्रंथ की भूमिका रूप, जो स्वतंत्र एक ग्रंथ के जैसा ही बहुत विस्तृत, अंग्रेजी निबन्ध लिखा है उसमें हेमचन्द्राचार्य के व्यक्तित्व के विषय में उन्होंने बहुत कुछ विस्तार के साथ लिखा है। अतएव उनका यह संक्षिप्तलेखन बिलकुल साधिकार है। इस तरह आचार्य हेमचन्द्र की इस अधूरी कृति के प्रकाशन में बन सके उतनी विशिष्टता लाने का प्रयत्न करके उसे पूर्ण जैसी बनाने की चिरकालीन भावना भी अनेक छोटे बड़े विघ्नों को लांघकर आज पूर्ण होती है। पर, मुझे स्वीकार करना चाहिए कि मित्रों का साथ न होता तो यह भावना भी मूलग्रन्थ की तरह अधूरी ही रह जाती।

## २. प्रति परिचय

प्रस्तुत संस्करण में उपयुक्त प्रतियों का परिचय इस प्रकार है–

ता०–जिस ताड़पत्रीय प्रति की फ़ोटो काम में लाई गई है वह जेसलमेरस्थ किला गत भाण्डार की पोथी नं० ८४ है। उसमें कुल १३७ पत्र हैं जिनमें से १११ पत्रों में मूल सूत्रपाठ तथा सवृत्तिक प्रमाणमीमांसा अलग अलग हैं। बाक़ी के पत्रों में परीक्षा-मुख आदि कुछ अन्य न्यायविषयक ग्रन्थ हैं। इस प्रति की लम्बाई १५"×२" है। प्रति के अन्त में और कोई उल्लेख नहीं है। इसमें टिप्पणी है। यह प्रति दो विभागों में लिखी गई है। प्रत्येक पृष्ठ पर कम से कम तीन और अधिक से अधिक पाँच पंक्तियाँ हैं और प्रत्येक पंक्ति में ७० अक्षर हैं। जहाँ पत्र के टेढ़ेपन के कारण आधी पंक्तियाँ हैं वहाँ ३५ अक्षर हैं। इस प्रति की फ़ोटो २२ प्लेटों में ली गई है। प्लेट की लम्बाई चौड़ाई १०"×१२" है।

डे०–यह प्रति अहमदाबाद के डेला उपाश्रय की है। इसमें कुल ३३ पत्र हैं। इसकी लम्बाई १०" और चौड़ाई ४३⁄४" है। प्रत्येक पृष्ठ पर १५ पंक्तियाँ तथा प्रत्येक पंक्ति में अधिक से अधिक ६४ अक्षर हैं। प्रत्येक पत्र का मध्यभाग खाली है। मार्जिन में बहुत ही बारीक अक्षरों में कहीं कहीं टिप्पण हैं जो इस संस्करण में ले लिए गए हैं। इस प्रति का अन्त का उल्लेख प्रमाणमीमांसा पृ० ६४ की टिप्पणी में छपा है उससे मालूम होता है कि यह प्रति संवत् १७०७ में पाटन में लिखी गई है।

सं–मू०–इस प्रति का विशेष परिचय अभी मेरे पास यह लिखते समय नहीं है।

## ३. विशेषताएँ

प्रस्तुत संस्करण की कुछ विशेषताएँ ऐसी हैं जिनका संक्षेप में निर्देश करना आवश्यक है। वे क्रमशः इस प्रकार हैं–

पहली विशेषता तो पाठ-शुद्धि की है। जहाँ तक हो सका मूलग्रन्थ को शुद्ध करने व ग्रन्थकार सम्मत पाठ के अधिक से अधिक समीप पहुँचने का पूरा प्रयत्न किया गया है। ताड़पत्र और डेला की प्रति के जहाँ जहाँ दो पाठ मिले वहाँ अगर उन दोनों पाठों में समबलता जान पड़ी तो उस स्थान में ताड़प्रति का पाठ ही मूल वाचना में रखा है और डेला प्रति का पाठ पाठान्तर रूप से नीचे फुटनोट में। इस तरह ताड़प्रति का प्रामाण्य मुख्य रूप से मान लेने पर भी जहाँ डेला प्रति का पाठ भाषा, अर्थ और ग्रन्थान्तर के संवाद आदि के औचित्य की दृष्टि से अधिक उपयुक्त जान पड़ा वहाँ सर्वत्र डेला प्रति का पाठ ही मूल वाचना में रखा है, और ताड़प्रति तथा मुद्रित प्रति का पाठान्तर नीचे रखा है। मूल सूत्रपाठ की दोनों प्रतियों में कहीं कहीं सूत्रों के भेदसूचक चिह्न में अंतर देखा गया है। ऐसे स्थलों में उन सूत्रों की व्याख्या-सरणी देखकर ही यह निश्चय किया गया है कि वस्तुतः ये भिन्न भिन्न सूत्र हैं, या गलती से एक ही सूत्र के दो अंश दो सूत्र समझ लिये गये हैं। ऐसे स्थानों में निर्णीत संख्यासूचक नंबर मूलवाचना में देकर पाये जानेवाले और भेद नीचे टिप्पण रूप से दे दिये गये हैं।

पाठान्तर और सूत्रों की संख्या के भेदसूचक उल्लेख के उपरान्त नीचे तीन प्रकार के टिप्पण हैं। एक तो डेलाप्रति में प्राप्त टिप्पण है। दूसरा मुद्रित पूनावाली नकल से लिया गया टिप्पण जो मु-टि० संकेत से निर्दिष्ट है। और तीसरा प्रकार संपादक की ओर से किये गये टिप्पण का है। डे० टिप्पण संक्षिप्त और विरल स्थलों पर होते हुए भी कहीं कहीं बड़े मार्के का और उपयोगी जान पड़ा। इसलिए वह पूरा का पूरा ले लिया गया है। उसकी शुद्धि करने का प्रयत्न किया गया है। फिर भी कुछ स्थलों में वह अनेक कारणों से संदिग्ध ही रह गया है।

दूसरी विशेषता परिशिष्टों की है। सात परिशिष्टों में से पहला परिशिष्ट सिर्फ मूल सूत्रों के पाठ का है। जो विद्यार्थी व संशोधकों के लिए विशेष उपयोगी है। दूसरे परिशिष्ट में मूल सूत्रों की उन जैन-जैनेतर ग्रन्थों से तुलना की गई है, जो ग्रन्थ हेमचन्द्र की रचना के या तो आधार हैं, या उसके विशेष निकट और उसके साथ ध्यान देने योग्य समानता वाले हैं। पूर्ववर्ती साहित्यिक संपत्ति, किसी भी ग्रन्थकार को विरासत में, शब्द या अर्थरूप से जाने अनजाने कैसे मिलती है, इसका कुछ ख़याल इस परिशिष्ट से आ सकता है। तीसरे परिशिष्ट में ग्रन्थ गत विशेष नाम और चौथे में पारिभाषिक शब्द दिये गये हैं, जो ऐतिहासिकों और कोषकारों के लिए ख़ास उपयोग की वस्तु है। पाँचवें परिशिष्ट में ग्रन्थ में आये हुए सभी गद्य पद्य अवतरण उनके प्राप्त स्थानों के साथ दिये हैं जो विद्यार्थियों और संशोधकों के लिए उपयोगी हैं। छठा परिशिष्ट संक्षिप्त होने पर भी बड़ा ही है। उसमें भाषाटिप्पणगत सभी महत्त्व के शब्दों का संग्रह तथा उन टिप्पणों में प्रतिपादित विषयों का संक्षिप्त पर सारगर्भित वर्णन है जो गवेषक विद्वानों के वास्ते बहुत ही कार्यसाधक है। सातवें परिशिष्ट में भाषा-टिप्पणों में प्रयुक्त ग्रन्थ, ग्रन्थकार आदि विशेष नामों की सूची है जो सभी के लिए उपयोगी है। इस तरह ये सातों परिशिष्ट विविध दृष्टि वाले अभ्यासियों के नानाविध उपयोग में आने योग्य हैं।

तीसरी विशेषता भाषा-टिप्पणों की है। भारतीय भाषा में और खास कर राष्ट्रीय भाषा में दार्शनिक मुद्दों पर ऐसे टिप्पण लिखने का शायद यह प्रथम ही प्रयास है। दर्शन शास्त्र के व न्याय शास्त्र के कुछ, परंतु ख़ास ख़ास मुद्दों को लेकर उन पर ऐतिहासिक तथा तुलनात्मक दृष्टि से कुछ प्रकाश डालने का, इन टिप्पणों के द्वारा प्रयत्न किया गया है। यद्यपि इन टिप्पणों में स्वीकृत इतिहास तथा तुलना की दृष्टि वैदिक, बौद्ध और जैन इन भारतीय परम्पराओं तक ही सीमित है; फिर भी इन तीनों परम्पराओं की अवान्तर सभी शाखाओं को स्पर्श करने का यथासंभव प्रयत्न किया गया है। जिन शास्त्रीय प्रमाणों व आधारों का अवलंबन लेकर ये टिप्पण लिखे गये हैं, वे सब प्रमाण व आधार टिप्पणों में सर्वत्र अक्षरशः परिपूर्ण न देकर अनेक स्थलों में उनका स्थान सूचित किया है और कहीं कहीं महत्त्वपूर्ण संक्षिप्त अवतरण भी दे दिये हैं जिससे अनावश्यक विस्तार न हो, फिर भी मूल स्थानों का पता लग सके।

चौथी विशेषता प्रमाणमीमांसा के सूत्र तथा उसकी वृत्ति की तुलना करने के संबन्ध में है। इस तुलना में ऐसे अनेक जैन, बौद्ध और वैदिक ग्रन्थों का उपयोग किया है, जो या तो प्रमाणमीमांसा के साथ शब्दशः मिलते हैं या अर्थतः; अथवा जो ग्रन्थ साक्षात् या परम्परया प्रमाणमीमांसा की रचना के आधारभूत बने हुए जान पड़ते हैं। इस तुलना में निर्दिष्ट ग्रन्थों की सामान्य सूची को देखने मात्र से ही यह अंदाज़ लगाया जा सकता है कि हेमचन्द्र ने प्रमाणमीमांसा की रचना में कितने विशाल साहित्य का अवलोकन या उपयोग किया होगा, और इससे हेमचन्द्र के उस ग्रन्थप्रणयनकौशल का भी पता चल जाता है जिसके द्वारा उन्होंने अनेक ग्रन्थों के विविधविषयक पाठों तथा विचारों का न केवल सुसंगत संकलन ही किया है अपितु उस संकलन में अपना विद्यासिद्ध व्यक्तित्व भी प्रकट किया है।

पाँचवीं विशेषता प्रस्तावना की है जिसके ग्रन्थ परिचय में, भारतीय दर्शनों के विचार

स्रोतों का वर्गीकरण पूर्वक तुलनात्मक संक्षिप्त वर्णन करके उसमें जैन विचारप्रवाह का स्थान दिखलाया है तथा जैन साहित्य व विचार प्रवाह के युगानुरूप विकास का दिग्दर्शन भी कराया है। प्रमाणमीमांसा की विशिष्टता बतलाने के साथ साथ अनेकान्तवाद की आत्मा को भी चित्रित करने का अल्प प्रयास किया है। प्रस्तावना के 'ग्रन्थकार-परिचय' में हेमचन्द्र के आन्तर-बाह्य व्यक्तित्व का ऐतिहासिक दृष्टि से वर्णन है।

## ४. कार्य-विभाग

प्रस्तुत संस्करण से सम्बन्ध रखनेवाले काम अनेक थे। उन सब में एक वाक्यता बनी रहे, पुनरुक्ति न हो और यथासंभव शीघ्रता भी हो, इस दृष्टि से उन कामों का विभाग हम लोगों ने पहले से ही स्थिर कर लिया था, जिसका सूचन ज़रूरी है। पाठशुद्धिपूर्वक पाठ-पाठान्तरों के स्थान निश्चित करने का, भाषाटिप्पण तथा प्रस्तावना लिखने का काम मेरे जिम्मे रहा। ग्रन्थगत अवतरणों के मूल स्थानों को ढूँढ़ निकालने का तथा तुलना में और भाषाटिप्पण लिखने में उपयोगी हो सके, ऐसे स्थलों को जैन-जैनेतर ग्रन्थों में से संचित करने का काम पं० महेन्द्रकुमारजी के जिम्मे रहा। पाठान्तर लेने और सारी प्रेस कॉपी को व्यवस्थित बनाने से लेकर छप जाने तक का प्रेस प्रूफ, गेट-अप आदि सभी कामों का, तथा सभी परिशिष्ट बनाने का भार पं० दलसुख भाई के ऊपर रहा। फिर भी सभी एक दूसरे के कार्य में आवश्य-कतानुसार सहायक तो रहे ही। मैं अपने विषय में इतना और भी स्पष्ट कर देना उचित समझता हूँ कि लिखवाते समय मुझे मेरे दोनों सहकारी मित्रों ने अनेक विषयों में केवल परामर्श ही नहीं दिया, बल्कि मेरी लिखावट में रही हुई त्रुटि या भ्रांति का उन्होंने संशोधन भी कर दिया। सचमुच मैं इन दोनों सहृदय व उदारचेता मित्रों के कारण ही एक प्रकार के विशिष्ट चिंतन में बेफिक्र निमग्न रह सका।

## ५. आभार-दर्शन

जिन जिन व्यक्तियों की थोड़ी या बहुत किसी न किसी प्रकार की सहायता इस कार्य में मिली है, उन सबका नामनिर्देशपूर्वक उल्लेख न तो संभव है और न आवश्यक ही। फिर भी मुख्य मुख्य व्यक्तियों के प्रति आभार प्रदर्शित करना मेरा कर्तव्य है। प्रवर्तक श्री० कान्ति-विजयजी के प्रशिष्य सुचेता मुनि श्री पुण्यविजयजी के सक्रिय साक्षित्व में इस कार्य का श्रीगणेश हुआ। प्रस्तुत कार्य को शुरू करने के पहले से अंत तक मात्र प्रोत्साहन ही नहीं प्रत्युत मार्मिक पथ-प्रदर्शन व परामर्श अपने सदा के साथी श्रीमान् जिनविजयजी से मुझे मिला। विद्वान् मित्र श्री रसिकलाल परीख बी० ए० ने न केवल ग्रन्थकार का परिचय लिखकर ही इस कार्य में सहयोग दिया है बल्कि उन्होंने छपे हुए भाषा-टिप्पणों को तथा छपने के पहले मेरी प्रस्तावना को पढ़ कर अपना विचार भी सुझाया है। पं० बेचरदास ने मूल ग्रन्थ के कई प्रूफों में महत्त्व की शुद्धि भी की और प्रस्तावना के सिवाय बाकी के सारे छपे हुए फर्मों को पढ़ कर उनमें दिखलाई देने वाली अशुद्धियों का भी निर्देश किया है। मेरे विद्यागुरु महामहोपाध्याय पं० बालकृष्ण मिश्र ने तो जब जब मैं पहुँचा तब तब बड़े उत्साह व आदर से मेरे प्रश्नों पर अपनी दार्शनिक विद्या का गम्भीर खज़ाना ही खोल दिया जो मुझे ख़ास कर भाषा-टिप्पण लिखते समय उपयोगी हुआ है। मीमांसकधुरीण पं० चिन्नस्वामी तथा वैयाकरणरूप पं० राज-नारायण मिश्र से भी मैंने कभी कभी परामर्श लिया है। विदुषी श्रीमती हीराकुमारीजी ने तीसरे आह्निक के भाषा-टिप्पणों का बहुत बड़ा भाग मेरे कथनानुसार लिखा और उस लेखन काल में ज़रूरी साहित्य को भी उन्होंने मुझे पढ़ सुनाया है। सातवाँ परिशिष्ट तो पूर्ण रूप से उन्हीं ने तैयार किया है। मेरे मित्र व विद्यार्थी मुनि कृष्णचन्द्रजी, शान्तिलाल तथा महेन्द्रकुमार

ने प्रूफ देखने में या लिखने आदि में निःसङ्कोच सहायता की है। अतएव मैं इन सबका अन्तः-करण से आभारी हूँ। मैं भिक्षुवर राहुल सांकृत्यायन का भी कृतज्ञ हूँ जिन्होंने प्रमाणवार्तिकादि अनेक अप्रकाशित ग्रन्थों का उपयोग बड़ी उदारता से करने दिया।

इस ग्रन्थमाला के प्राणप्रतिष्ठापक, विद्वन्मित्र और सहोदरकल्प बा० श्रीबहादुर सिंहजी सिंघी के उदार विद्यानुराग व साहित्य प्रेम का मैं विशेष कृतज्ञ हूँ जिसके कारण, इतःपूर्व प्रकाशित जैनतर्कभाषा और प्रस्तुत ग्रन्थ का सिंघी जैनग्रन्थमाला द्वारा प्रकाशन हो रहा है। ई० सन् १९३७ जून की पहली तारीख को आबू पर्वत पर, प्रसंगोचित वार्तालाप होते समय, मैंने श्रीमान् सिंघीजी से यों ही स्वाभाविक भाव से कह दिया था कि-यह प्रमाणमीमांसा का संपादन, शायद मेरे जीवन का एक विशिष्ट अन्तिम कार्य हो, क्योंकि शरीरशक्ति दिन प्रतिदिन अधिकाधिक क्षीण होती जा रही है और अब ऐसा गंभीर मानसिक श्रम उठाने जैसी वह क्षम नहीं है। मुझे तब इसकी तो कोई कल्पना ही नहीं थी कि अगले वर्ष यानि १९३८ के जून में, ग्रन्थ के प्रकाशित होने के पूर्व ही, इस शरीर पर क्या क्रिया होनेवाली है। खैर, अभी तो मैं उस घात से पार हो गया हूँ और मेरे साहित्य संस्कारों तथा विद्योपासना का स्रोत आगे जारी रहा तो उक्त बाबूजी की सौहार्दपूर्ण प्रेरणा और सन्निष्ठा के कारण, मुख्यतया इस स्रोत के प्रवाह का सिंघी जैन ग्रन्थमाला के बाँध में संचित होना और फिर उसके द्वारा इतस्ततः प्रसारित होना स्वाभाविक ही है। अतएव यहाँ पर उनके प्रति कृतज्ञता का भाव प्रदर्शित करना आवश्यक और क्रमप्राप्त है।

हिंदू विश्वविद्यालय के प्राच्य विद्याविभाग के भूतपूर्व प्रिंसिपल तथा इस समय हिंदू-विश्वविद्यालय के संस्कृत शिक्षण के डाइरेक्टर महामहोपाध्याय पं० श्री प्रमथनाथ तर्कभूषण को मैंने छपी हुई सारी प्रमाणमीमांसा १९३७ के अंतिम दिनों में अवलोकन के लिए दी थी। वे प्रखर दार्शनिक होने के अलावा ऐतिहासिक दृष्टि भी रखते हैं। उन्होंने मूल ग्रन्थ तथा सारे भाषा-टिप्पणों को बड़ी एकाग्रता व दिलचस्पी से पढ़ा। जैसा मैं चाहता था तदनुसार उन्हें कोई विस्तृत दार्शनिक निबन्ध या ऐतिहासिक समालोचना लिखने का अवकाश नहीं मिला; फिर भी उन्होंने जो कुछ लिखा वह मुझे गत वर्ष अप्रिल में ही मिल गया था। यहाँ मैं उसे इस वक्तव्य के अंत में ज्यों का त्यों कृतज्ञता के साथ प्रसिद्ध करता हूँ। उन्होंने जिस सौहार्द और विद्यानुरागपूर्वक भाषाटिप्पण गत कुछ स्थानों पर मुझे सूचनाएँ दीं और स्पष्टता करने के वास्ते ध्यान खींचा; एतदर्थ तो मैं उनका विशेष कृतज्ञ हूँ।

## ६. प्रत्याशा

चिरकाल से मन में निहित और पोषित सङ्कल्प का मूर्तरूप में सुखप्रसव, दो उत्साह-शील तरुण मनस्वी सखाओं के सहकार से, सहृदय सृष्टि के समक्ष आज उपस्थित करता हूँ। मैं इसके बदले में सहृदयों से इतनी ही आशा रखता हूँ कि वे इसे योग्य तथा उपयोगी समझें तो अपना लें। इसके गुण दोषों को अपना ही समझें और इसी बुद्धि से आगे उनका यथा-योग्य विकास और परिमार्जन करें। अगर इस कृति के द्वारा साहित्य के किसी अंश की पूर्ति और जिज्ञासुओं की कुछ ज्ञानतृप्ति हुई तो मैं अपनी चालीस वर्ष की विद्योपासना को फल-वती समझूँगा। साथ ही सिंघी जैन ग्रन्थमाला भी फलेग्रहि सिद्ध होगी।

काशी हिन्दू विश्वविद्यालय<br>ता० ५. ३. ३९

सुखलाल

# भूमिका

गीर्वाणवाणीनिबद्धेषु दार्शनिकग्रन्थेषु जैनाचार्यश्रीहेमचन्द्रविरचिता प्रमाणमीमांसा आर्हतसम्प्रदाये प्रामाणिकतया परां प्रसिद्धिमुपगता वरीवर्त्ति। यस्मिन् खल्वनेहसि प्रमाणमीमांसायाः प्रादुर्भावः समजनि, तदानीन्तनेषु दार्शनिकेषु निबन्धकर्तृषु प्रायेण सर्वेष्वेव विरोधिसम्प्रदायान्तरेभ्यः स्वसम्प्रदायस्य समुत्कर्षविशेषसंस्थापनार्थं समुचितोऽनुचितो वा सुमहान् प्रयासो गतानुगतिकतया परां किल काष्ठामधिगतः समदृश्यत। तदेतत्तत्त्वं सुविदितमेवास्ति भारतीयेतिहाससतत्त्वविदां सर्वेषां प्रेक्षावताम्। जैनाचार्यकुलप्रकाण्डस्य श्रीमतो हेमचन्द्रस्यापि अस्यां प्रमाणमीमांसायां स्वसम्प्रदायसमुत्कर्षव्यवस्थापनाय सम्प्रदायान्तरसिद्धान्तखण्डनाय च समुपलभ्यमानः प्रयत्नो विशुद्धदार्शनिकदृष्ट्या रमणीयो भवतु मा वा इति न तत्र ममास्ति किञ्चिद् विशेषतो वक्तव्यम्। यद्यपि तदानीन्तनैर्विभिन्नसम्प्रदायाचार्यप्रवरैः स्वस्वसम्प्रदायसिद्धान्तसंस्थापनाय समनुसृतेयं पद्धतिर्दार्शनिकतत्त्वानां दार्ढ्यं वैशद्यं वा सम्पादयितुं प्रभवति न वेति मीमांसाया नायमवसरः, तथापि अनया पद्धत्या प्रवर्त्तमानैः प्राचीनैस्तत्तत्सम्प्रदायाचार्यैर्भारतीयेषु नानाधर्म्मसम्प्रदायेषु परस्परं द्वेषेर्ष्याकलहादिरूपविषवृक्षस्याभिमानादीनि मूलानि न श्लथीकृतानि प्रत्युत परिपोषितानीति सकलधर्म्मसम्प्रदायमहामानवसमाजमहाप्रासादभित्तिस्थानीयानां मैत्रीकरुणामुदितोपेक्षाणां चित्तपरिकर्मणां शैथिल्यस्य भारतीयजनतासंघशक्तिप्रध्वंसकरः सम्प्रसारः समजनि।

तथाहि—अस्यामेव प्रमाणमीमांसायां सर्वज्ञसिद्धिप्रसङ्गेन यदुपन्यस्तं, जैनाचार्येण श्रीहेमचन्द्रेण, तदुदाहृत्य मदीयवक्तव्यस्याशयः प्रकटीक्रियते।

"अथ—

> "ज्ञानमप्रतिघं यस्य वैराग्यं च जगत्पतेः।
> ऐश्वर्य्यं चैव धर्म्मश्च सहसिद्धं चतुष्टयम्॥"

इति वचनात् सर्वज्ञत्वमीश्वरादीनामस्तु, मानुषस्य तु कस्यचिद् विद्याचरणवतोऽपि तदसम्भावनीयम्, यत्कुमारिलः—

> "अथाऽपि वेददेहत्वाद् ब्रह्मविष्णुमहेश्वराः।
> कामं भवन्तु सर्वज्ञाः सार्वज्ञ्यं मानुषस्य किम्॥"

इति; आः! सर्वज्ञापलापपातकिन्! दुर्वदवादिन्! मानुषत्वनिन्दार्थवादापदेशेन देवाधिदेवानधिक्षिपसि? ये हि जन्मान्तरार्जितोर्जितपुण्यप्राग्भाराः सुरभवभवमनुपमं सुखमनुभूय दुःखपङ्कमग्नमखिलं जीवलोकमुद्दिधीर्षवो नरकेष्वपि क्षणं क्षिप्तसुखासिकामृतवृष्टयो मनुष्यलोकमवतेरुः जन्मसमयसमकालचलितासनसकलसुरेन्द्रवृन्दविहितजन्मोत्सवाः किङ्करायमाणसुरसमूहाहमहमिकारब्धसेवाविधयः स्वयमुपनतामतिप्राज्यसाम्राज्यश्रियं तृणवदवधूय समतृणमणिशत्रुमित्रवृत्तयो निजप्रभावप्रशमितेतिमरकादिजगदुपद्रवाः शुक्लध्यानानलनिर्दग्धघातिकर्माण आविर्भूतनिखिलभावाभावस्वभावावभासिकेवलबलदलितसकलजीवलोकमोहप्रसराः सुरासुरविनिर्म्मितां समवसरणभुवमधिष्ठाय स्वस्वभाषापरिणामिनीभिर्वाग्भिः प्रवर्त्तितधर्मतीर्थाश्चतुस्त्रिंशदतिशयमयीं तीर्थ-

नाथत्वलक्ष्मीमुपभुज्य परं ब्रह्म सततानन्दं सकलकर्म्मनिर्मोक्षमुपेयिवांसस्तान् मानुषत्वादिसाधारणधर्मोपदेशेनापवदन् सुमेरुमपि लेष्ट्वादिना साधारणीकर्तुं पार्थिवत्वेनापवदेः ! । किञ्च, अनवरतवनिताङ्गसम्भोगदुर्ललितवृत्तीनां विविधहेतिसमूहधारिणामक्षमालाद्यायत्तमनःसंयमानां रागद्वेषमोहकलुषितानां ब्रह्मादीनां सर्वविरत्वसाम्राज्यम् !, यदवदाम स्तुतौ—

"मदेन मानेन मनोभवेन, क्रोधेन लोभेन ससम्मदेन ।
पराजितानां प्रसभं सुराणां, वृथैव साम्राज्यरुजा परेषा ॥" (पृ० १२–१३)"

एवमेव विरोधिसम्प्रदायान्तरप्रधानतमपुरुषापकर्षप्रतिपादकप्रबन्धाः कुमारिलभट्टाकलङ्कशान्तरक्षितप्रभृतिभिस्तत्तत्सम्प्रदायपरमाचार्यैरपि स्वस्वरचितेषु दार्शनिकग्रन्थेषु लिखिताः समुपलभ्यन्ते शतशः प्रबन्धाः; तथाहि—

बुद्धसर्वज्ञतानिराकरणप्रस्तावे श्लोकवार्त्तिके स्वयमेवोक्तं श्रीमद्भिः कुमारिलभट्टैः—

"नचापि स्मृत्यविच्छेदात् सर्वज्ञः परिकल्प्यते ।
विगानाच्छिन्नमूलत्वात् कैश्चिदेव परिग्रहात् ॥"

विस्तरभयात् अन्येषामपि सम्प्रदायाचार्याणामेतादृशभाषणानि आकरेषु सहस्रशः समुपलभ्यमानानि नात्रोदाहृतानि ।

तदस्यां "प्रमाणमीमांसायां" परमतनिराकरणनिर्बन्धातिशयद्योतिका प्राक्तनी शैली स्फुटतरं प्रतीयमानापि शारदपौर्णमासीसुधाकरे समुद्भासितकलङ्करेखेव उदारमतिभिः शिष्टैः सोढव्या भवतु मा वा नैतावता अस्य ग्रन्थस्य महाप्रयोजनत्वं केनापि प्रत्याख्यातुं शक्यते । अत्र च आर्हतसिद्धान्तानां सुनिपुणदार्शनिकप्रणाल्या यथा सूक्ष्मतया संक्षिप्ततया च विश्लेषणं विहितं तथा अन्यत्र दुरवापमिति हि निर्विप्रतिपत्तिकः प्रेक्षावतां निर्णयः । तदनुसारेणैव च काशीहिन्दूविश्वविद्यालयीय–प्राच्यविद्याविभागान्तर्गतजैनदर्शनशास्त्रप्रधानाध्यापकेन दार्शनिकप्रवरेण पण्डितप्रकाण्डेन श्रीमता सुखलालजैनमहोदयेन हिन्दीभाषामयीमेकां मनोरमां विवृतिं विरचय्य तया सह "प्रमाणमीमांसा" मुद्रणेन प्रकाशं नीता । अस्यां विवृतौ श्रीमता जैनमहोदयेन प्रमाणमीमांसायामालोचितानां सिद्धान्तानां सम्यक्परिचयोपयोगिनो बहवो दार्शनिका ऐतिहासिकाश्च ज्ञातव्या विषयाः समवतारिताः, तान् विलोक्य सञ्जातो मे नितरां सन्तोषः । जैनाभ्युपगतसर्वज्ञतावादाद् बौद्धाभिमतसर्वज्ञतावादस्य वैलक्षण्यं तथा बौद्धजैनाभ्युपगतसर्वज्ञतावादतो नैयायिकवेदान्तिमीमांसकाभिमतसर्वज्ञतावादानां सारूप्यं वैरूप्यं च इत्येवमादेर्निर्णयप्रसङ्गेन श्रीमता सुखलालजैनमहोदयेन यो विचारपूर्वकनिष्कर्षः प्रदर्शितस्तेनास्य विचारशैली, ऐतिहासिकता, कल्पनाकुशलता च सर्वथा सहृदयानां प्रेक्षावतां मनांसि सन्तोषयिष्यति एवेति मे सुदृढो विश्वासः ।

एतादृशहिन्दीभाषामयविवृत्या सह जैनसिद्धान्तग्रन्थमूर्द्धन्यां जैनाचार्यहेमचन्द्रविरचितां प्रमाणमीमांसां विशुद्धतया सर्वसौष्ठवोपेततया च मुद्रापयित्वा प्रकाशयता पण्डितवर्येण श्रीमता सुखलालजैनमहोदयेन जैनदर्शनतत्त्वबुभुत्सूनां सहृदयानां कृतो महानुपकार इति सर्वथायं धन्यवादमर्हतीति सविनयं निवेदयति—

श्रीप्रमथनाथतर्कभूषणशर्म्मा ।

